कोइ ग्राम मस्त कोइ धाम मस्त कोइ सेवक में कोइ दासी में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब फँसे अविद्या फाँसी में ६४१॥

कोइ पाट मस्त कोइ ठाट मस्त कोइ भैरव में कोइ काली में ॥
कोइ ग्रंथ मस्त कोइ पंथ मस्त कोइ श्वेत पीत रँग लाली में ॥
कोइ काम मस्त कोइ खाम मस्त कोइ पूरण में कोइ खाली में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्तसब बँधे अविद्या जाली में६४२॥

कोइ हाट मस्त कोइ घाट मस्त कोइ वन पर्वत औजारा में ॥
कोइ जात मस्त कोइ पांत मस्त कोइ तात भ्रात सुत दारा में ॥
कोइ कर्म मस्त कोइ धर्म मस्त कोइ मसजिद ठाकुरद्वारा में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब बहे अविद्या धारामें॥६४३॥

कोइ राज मस्त गज वाजि मस्त कोइ छप्पर में कोइ फूले में ॥ कोइ युद्ध मस्त कोइ क्रुद्ध मस्त कोइ खड्ग कुठार बसूले में ॥ कोइ प्रेम मस्त कोइ नेम मस्त कोइ छीके में कोइ झूले में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब पडे अविद्या चूले में॥६४४॥

कोइ साक मस्त कोइ खाक मस्त कोइ खासे में कोइ मलमल में ॥ कोइ योग मस्त कोइ भोग मस्त कोइ स्थिति में कोइ चलचल में ॥ कोइ ऋद्धि मस्त कोइ सिद्धि मस्त कोइ लेन देन की गल गल में ॥ इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब फँसे अविद्या दलदल में ॥ ६४५ ॥

कोइ ऊर्द्ध मस्त कोइ अधो मस्त कोइ बाहरमें कोइ अंतरमें ॥
कोइ देश मस्त बिदेश मस्त कोइ औषधि में कोइ मंतर में ॥
कोइ आप मस्त कोइ ताप मस्त कोइ नाटक चेटक तंतर में ॥
इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब भ्रमे अविद्या जंतर में ६४६॥

कोइ सुष्ट मस्त कोइ तुष्ट मस्त कोइ दीरघ में कोइ छोटे में ॥ कोइ गुफा मस्त कोइ सुफा मस्त कोइ तूँबे में कोइ लोटे में ॥ कोइ ज्ञान मस्त कोइ ध्यान मस्त कोइ असली में कोइ खोटे में॥ इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब रहे अविद्या टोटे में ॥६४७॥

यह लौकिक मस्त कहाँ लौं वरणों हैं मायाके दंगल में॥ कौन करै तिनकी गिनती सब जकडे हैं दृढ संगल में ॥ छिनमें रुष्ट तुष्ट इक छिनमें स्थिती सदा अमंगल में ॥ इक खुद मस्ती बिन और मस्त सब भूले अविद्या जंगल में ॥ ६४८ ॥

## शब्द ।

तर तीव्र भयो वैराग तो मान अपमान क्या ॥ जान्यो अपना आप तो वेद पुराण क्या ॥ खुदमस्ती कर मस्त तो मदिरा पान क्या ॥ किंचा जिनको देह अध्यास तो आतमज्ञान क्या ६४९॥

वीतरागको संसारकी लोड़ क्या ॥ तृणवत् ज़ान्यो जगत तो लाख करोड क्या ॥ चाह रज्जू सों बँध्यो तो फेर मरोड़ क्या ॥ किंचा भ्रांति साथ विवाद तो फिर होड क्या ॥ ६५० ॥

तत्पद त्वंपद अर्थ भली विधि जानिये ॥ वाच्य लक्ष्य का भेद युगल पहिचानिये ॥ विरोधी अंश को त्याग अविरोधी मेलिये ॥ किंचा या विधि भव संसार युगत सों हेलिये॥६५१॥

## राग कान्हरा ।

होत सो जो रघुनाथ ठटी ॥ पच पच रहे सिद्ध अरु साधक मुनि तबहूँ बधी न घटी॥योगी योग धरत मन अपने शिर पर राख जटी ॥ ध्यान धरत महादेव अरु ब्रह्मा तिनहूँ पै न घटी ॥ यती

तपी तापस आराधे कोऊ पुनि रहै व्रती ॥ सूरदास भगवंत भजन बिन कर्म फास न कटी ॥ ६५२ ॥

## राग बिलावल ।

रे मन जन्म पदारथ जात ॥ बिछुरे मिलन बहुरि कब ह्वै है ज्यों तरुवरके पात॥ सुनत वात कफ कंठ विरोधी रसना टूटी बात ॥ प्राण लिये यम जात मूढ़ मति देखत जननी तात ॥ छिन इक माहिं कोटि युग बीतत पीछे नरककी बात ॥ यह जग प्रीति सुआ सेमरको चाखत ही उडि जात ॥ यमके फंद नहीं पड़ बौरे चरणन चित्त लगात ॥ कहत सूर वृथा यह देही अंतर क्यों इतरात ॥ ६५३ ॥

## राग रामकली ।

अपनो आप मैंने जो बिसरचो ॥ जैसे श्वान कांच मंदिर में भ्रमि भ्रमि भूंकि मरचो ॥ ज्यों केहरि प्रतिबिब देखके आपन कूप परचो ॥ जैसे गज लखि फटिक शिलामें दशनन जाय अरचो॥ मर्कट मूँठ छांड नहिं दीनी घर घर भ्रमत फिरचो ॥ सूरदास नलिनीको सुअना कहु कौने पकरचो ॥ ६५४ ॥

## राग भूपाली ।

विश्वपतीके ध्यानमें जिसने लगाई हो लगन ॥ क्यों न हो उसके शांती क्यों न हो उसका मन मगन ॥ काम क्रोध लोभ मोह शत्रु हैं सब महाबली ॥ इनके हननके वास्ते जितना हो तुझसे कर यतन ॥ ऐसा बना सुभावको चित्तकी शान्तीसे तू ॥ पैदान ईर्षाकी आंच दिलमें करे कहीं जलन ॥ मित्रता सबसे मनमें रख त्यागके वैर भावको ॥ छोंडदे टेढी चालको ठीक कर अपना तू चलन ॥ जिससे अधिक न है कोई जिसने रचा है यह जगत् ॥

उसकाही रख तू आसरा उसकी ही तू पकड शरन ॥ छोडके राग द्वेषको मनमें तू उसका ध्यान कर ॥ तुझपै दयाल होवेंगे निश्चय है यह परमात्मन् ॥ जैसा किसीका हो अमल वैसाही पाता है वह फल ॥ दुष्टोंको कष्ट मिलताहै शिष्टों का होता दुख हरन ॥ आप दया स्वरूप हैं आपहीका है आसरा ॥ किरपा दृष्टि कीजिये मुझपै हो वक्त जब कठिन ॥ मनमें हो मेरे चांदना मोक्षका रस्ता मिले ॥ मारके मनजो केवला इंद्रियों को करै दमन ॥ ६५५ ॥

## अथ रागरत्नाकरकी आरती ।

जय जगदीश हरे ॥ भक्त जनोंके संकट छिनमें दूर कर ॥ जो ध्यावै फल पावै दुख विनशै मन का ॥ सुख संपति गृह आवै कष्ट मिटै तन का ॥ मात पिता तुम मेरे शरण गहूँ किसकी ॥ तुम बिन और न दूजा आश करूं जिसकी ॥ तुम पूरण परमात्मा तुम अंतर यामी ॥ पार ब्रह्म परमेश्वर तुम सबके स्वामी ॥ तुम करुणाके सागर तुम पालनकरता ॥ मैं मूरख खल कामी कृपा करो भरता ॥ तुम हो एक अगोचर सबके प्राणपती ॥ किस विधि मिलूं गुसाईं तुमको मैं कुमती ॥ दीनबंधु दुखहरता ठाकुर तुम मेरे ॥ अपने हाथ उठावो द्वार परचा तेरे ॥ विषय विकार मिटावो पाप हरो देवा ॥ श्रद्धा भक्ति बढ़ावो सन्तनकी सेवा ॥ ६५६ ॥

जय सच्चिदानन्द ॥ ॐ तत् सत् ॥

इति श्रीरागरत्नाकरे चतुर्थभागसम्पूर्णम् ॥

समाप्तोऽयं ग्रंथः ।

---

## छन्द ।

रामकृष्ण रस रसिक चकोरहु पियहु मधुर रस अमी अघाय ॥
जाते क्षुधा तृषा नहिं लागै कोह मोह रुज जाय नशाय ॥
पियतहि जगै भक्ति उर प्रभुकी कलिमल भगै लगै नहिं देर ॥
भवनिधि तरन उपाय अन्य जग यहि ते सुलभ न दूसर हेर ॥
कृत युग ध्यान यज्ञ त्रेता महँ द्वापर किये चरणकी सेव ॥
जो गति लहत जीव सो कलिमहँ प्रभु गुण गाय सहजमहँ लेव ॥
रागनको भंडार ग्रंथ यह अति उदार लखि सज्जन वृन्द ॥
पढ़ैं सुनैं गावैं लव लावैं पावैं परम ब्रह्म आनंद ॥
बाल चरित्र कृष्ण रघुवरको लीला ललित लिखी यहि माहिं ॥
अहै गायकनको जीवन धन भगतन भगति सिंधु शक नाहिं ॥
मति अनुसार सुधारि यथा विधि रामकृष्ण पदरज लवलीन ॥
शोधन कियो बंदि कवि याकहँ जस कछु प्रभु उर प्रेरण कीन ॥
खेमराजकी विनय कान करि धरि उर ध्यान गुनहिं मतिमान ॥
भूल चूक लखि करहिं क्षमापन प्रभु गुण ग्रथित ग्रंथ यह जान ॥

आपका कृपाभिलाषी—

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालयाध्यक्ष-मुम्बई.